॥ आचार्य श्री शान्तिसागराय नमः ॥

परमपूज्य आचार्य श्री कुन्थुसागरजी विरचित

# भावत्रयफलप्रदर्शी

हिन्दी अनुवादक

**पण्डित लालाराम शास्त्री**




प्रकाशक :

**आचार्य कल्प १०८ श्री श्रुतसागर ग्रन्थ माला**

श्री शांतिवीर नगर, श्री महावीरजी (राज.)

आशीर्वाद : आचार्यश्री वर्धमानसागर जी महाराज

ग्रन्थ : भावत्रयफलप्रदर्शी

प्रणेता : परमपूज्य आचार्य श्री कुंथुसागर जी महाराज (ऐनापुर वाले)
चारित्र चक्रवर्ति आचार्य श्री १०८ शान्तिसागर जी महाराज के शिष्य

हिन्दी अनुवादक : पण्डित लालाराम शास्त्री


प्रथम संस्करण

प्रकाशन तिथि : मकर सक्रान्ति १४-१-२०००
वीर निर्वाण सम्वत् २५२६
विक्रम सम्वत् २०५६

प्रति : १०००

मूल्य : २०.०० रुपये मात्र

पुस्तक प्राप्ति स्थान : आचार्य कल्प १०८ श्री श्रुतसागर ग्रन्थमाला
श्री शांतिवीर नगर श्री महावीरजी (राज.)

मुद्रक : श्री प्रिण्टर्स प्रा. लि.
जी-१३९, मालवीय औ. क्षेत्र, जयपुर-१७

# समर्पण

बीसवीं शताब्दी के प्रथमाचार्य चारित्र चक्रवर्ति

श्री शान्तिसागरजी महाराज के

परम्परागत पट्ट शिष्य

आचार्य श्री वर्धमान सागर जी महाराज

के पावन कर-कमलों में

ग्रन्थराज

सादर-समर्पित

# जैनाचार्योंका अनुग्रह

संसारमे श्रुताराधना भवबंधनसे मुक्त होनेके लिए अत्यंत उपयुक्त साधन है। जैनागम भगवान् सर्वज्ञके द्वारा प्रतिपादित हुआ। पुन: गणधरादिकके द्वारा उसकी परम्परा श्रौत और स्मार्तके रूपसे बराबर चली आती रही। प्रत्येक आचार्य अपने गुरुसे जो भी तत्त्वको श्रुतिपथमें ग्रहण कर लेते थे उसे स्मृतिमे रखकर अपने शिष्योंको श्रवण कराते थे वे पुन: अपने शिष्योंको सुनाते थे। वे निर्मलज्ञानधारी तपोनिधि मुनिपुंगव अत्यंत विशिष्ट कर्मक्षयोपशमके प्रभावसे एकपाठी द्विपाठी आदि होते थे। अतएव गुरुसे जिस प्रकार सुनते थे उसी प्रकार स्मरणमें रखकर उसे अपने शिष्योंको उपदेश देते थे।

प्राचीन इतिहासको देखनेपर मालूम होता है कि श्रुतज्ञानकी परम्परा प्रात:स्मरणीय महर्षियोंके अनुग्रहसे अविच्छिन्न रूपसे चली आती रही।

भगवान् महावीरका यह तीर्थ है, वीर-प्रभुके मोक्ष सिधारने के बाद तीन अनुबद्ध केवली हुए। भगवान् जिस समय मोक्ष पधारे उसी समय गौतम गणधरको केवलज्ञानकी प्राप्ति हुई। केवलज्ञानकी अवस्थामे उन्होंने १२ वर्षतक विहार कर धर्मोपदेश दिया। भगवान् गौतमस्वामी जिस समय मुक्त हुए उस समय लोहार्यको केवलज्ञानकी प्राप्ति हुई। लोहार्यका ही अपरनाम सुधर्मस्वामी था। सुधर्मस्वामीने भी बारह वर्षतक विहार कर धर्मवर्षा की। भगवान् सुधर्मस्वामीने जब मोक्ष प्राप्त किया उसी समय जंबूस्वामीको केवलज्ञान हुआ। जंबूस्वामीने ३८वर्षपर्यंत केवलज्ञान अवस्थामें विहार किया। व धर्मोपदेश देकर प्राणियोंका उद्धार किया। जंबूस्वामी अंतिमकेवली कहलाते हैं। जंबूस्वामीके बाद केवली कोई नहीं हुए हों यह बात नहीं है, उनके बाद

भी अन्य केवली हुए हैं। परंतु अनुबद्ध केवलियोंमें जंबूस्वामी ही अंतिम हैं। जंबूस्वामी तक ही अनुबद्ध केवलियोंकी परंपरा रही। इसी प्रकार भगवान् महावीरके निर्वाणके बाद १२ वर्ष गौतम स्वामीका, १२ वर्ष सुधर्मस्वामीका और ३८ वर्ष जंबूस्वामीका विहारकाल रहा। अर्थात् ६२ वर्ष तक अनुबद्ध केवलियोंने अपनी दिव्यवाणीसे संसारका उपकार किया। तदनंतर १०० वर्षोंमें पाँच श्रुतकेवली हुए। जंबूस्वामीके मुक्ति गमनके बाद १४ वर्षतक श्रुतकेवली विष्णु स्वामीका समय रहा। तदनंतर १६ वर्षतक नंदिमित्र स्वामीने श्रुतकेवली होकर श्रुतज्ञानको प्रकाशित किया, बाद २२ वर्षतक अपराजित मुनिने श्रुतज्ञानसे विश्वका उपकार किया। तदनंतर १९ वर्षतक भगवान् गोवर्धन स्वामीने श्रुतज्ञानका उद्योत किया एवं अंतमें २९ वर्षतक भगवान् भद्रबाहुने श्रुतज्ञान प्रकाशसे भव्योंका उपकार किया। इस प्रकार पाँच श्रुतकेवलियोंका समय १०० वर्षका होता है। यहाँतक भगवान् महावीरके निर्वाण होकर १६२ वर्ष व्यतीत होते हैं।

तदनंतर दशपूर्वधारी ग्यारह आचार्य हुए। उनका क्रमशः विहारकाल इसप्रकार है। मुनिराज विशाखाचार्यने १० वर्ष, प्रोष्ठिलस्वामीने १९ वर्ष, क्षत्रियगुरुने १७वर्ष, जयसेन स्वामीने २१वर्ष, नागसेन स्वामीने १८वर्ष, सिद्धार्थयतिने १७ वर्ष, धृतिषेणने १८ वर्ष, विजयगुरुने १३ वर्ष, बुद्धिल्लने २० वर्ष, गंगदेव स्वामीने १४ वर्ष और धर्मसेनने १४ वर्ष ( १६ वर्ष किसी किसीके मतसे ) तक पुण्य विहारकर श्रुतज्ञानका उद्योत किया। इनका कुल समय १८१ या १८३ वर्ष रहा। अर्थात् महावीर निर्वृत्तिके ३४३ ( ३४५ ) वर्ष तक दशपूर्वधारियोंका अस्तित्व रहा। इसके बाद २२० वर्षतक ग्यारह अंगरूप श्रुतज्ञानके धारी कृत्स्न व एकदेशके रूपमें थे। ग्यारह अंगके धारी नक्षत्राचार्य ( १८ ) जयपाल ( २० ) पांडव ( ३९ ) ध्रुवसेन, ( १४ ) और कंसाचार्य, ( ३२ ) इस प्रकार पांच

आचार्य १२३ वर्षोंमे हुए। इन पॉचोंके बाद इस भरतमे ग्यारह अंगके धारी नही हुए। तदनंतर ९७ वर्षोमे दस, नव, आठ अंगके धारी सुभद्र ( ६ ) यशोभद्र, ( १८ ) भद्रबाहु, ( २३ ) और लोहाचार्य, ( ५० ) इस प्रकार पॉच आचार्योंने जिनशासनका उद्योत किया। यहाँ तक वीर निर्वाण काल ५६५ वर्ष होता है। तदनंतर ११८ वर्षोंमे एक अंगके धारी अर्हद्वलि ( २८ ) माघनंदि, ( २१ ) धरसेनाचार्य, ( १९ ) पुष्पदंत, ( ३० ) भूतबलि, ( २० ) इस प्रकार पॉच आचार्य हुए। यहाँतक वीर निर्वाणकाल ६८३ वर्ष होते है।

इस प्रकार भगवान् महावीरके निर्वाणके अनंतर ६८३ वर्ष तक श्रुतज्ञान सूर्य चमककर अस्त हो गया। पॉच केवली, पॉच श्रुतकेवली, ग्यारह दश पूर्वी, पॉच एकादशांगधारी और दशनवांगधारियोका जो वर्णन किया है वह सब अनुबद्धोकी अपेक्षासे है। यह वर्णन अनुबद्ध परंपराका है, इसके अलावा आचार्योंकी अनेक परंपराये थी। उनमे भी अनेक उद्भट विद्वान् आचार्य हुए है, उन्होंने जिनशासनका विशेष उद्योत किया। आचारांग धारियोके अनंतर कितने ही एकदेशांगधारी विद्वान् आरातीय आचार्य हुए है। उन्होंने उस एकदेशांग ज्ञानबलसे श्रुतका उपदेश इस भरतमे दिया। एक पट्टावलीमे अर्हद्बलि आदि पॉच आचार्योंको एकांगधारी बतलाया गया है, दूसरी जगह उनको एकदेशांगधारी होनेका उल्लेख मिलता है। सुभद्र यशोभद्र, भद्रबाहु, लोहाचार्य को एकांगधारी बतलाया गया है। इस तरह महावीर प्रभुके निर्वाणके बाद अनेक प्रकांड विद्वान् श्रुतपारगामी महर्षियोंने जिनशासनकी प्रभावना की।

आगमोंके विभागके अनुसार एक २ पूर्वमें अनेक वस्तुएँ और एक-एक वस्तुमें कई प्राभृत होते हैं। आरातीय आचार्योंमे कितने ही आचार्य कितनी ही वस्तुओंके और कितने ही केवल कितने ही प्राभृतोके ज्ञाता रहे थे। महर्षि धरषेनाचार्यको दूसरे आग्रायणी पूर्वकी

पांचवीं वस्तुके चौथे महाकर्म प्राभृतका पूर्ण ज्ञान था। और गुणधर आचार्य पांचवे ज्ञानप्रवाद पूर्वकी दशमी वस्तुके तीसरे प्रेयोदोष प्राभृतके पूर्णज्ञाता थे। धरषेनाचार्यने भूतबलि और पुष्पदंताचार्य को महाकर्म प्रकृति-प्राभृतको पढ़ाया और गुणधर स्वामीने सोलह हजार ग्रंथप्रमाण प्रेयोदोष प्राभृतको संक्षिप्त कर एकसौ अस्सी सूत्रगाथाओंमें और करीब पांचसौ भाष्यगाथाओंमें कषाय प्राभृत नामक ग्रंथ रचा। यहां तक प्राभृतोंका ज्ञान रहा बाद में वह भी नष्ट हो गया एवं उनका अंशरूप ज्ञान रहा।

भगवान पुष्पदंतने 'जीवट्ठाण' का पहिले सत्प्ररूपण अधिकार के एकसौ बीस सूत्र रचकर अपने भानजे जिनपालितको पढ़ाये और उनको भगवान् भूतबलि के पास भेजा, जिनपालितने भूतबलीको सत्प्ररूपणाको सुनाया, भूतबलीने पुष्पदंतस्वामीके अभिप्रायको समझकर महाकर्म प्रकृति प्राभृतको संक्षिप्त कर उसे छह खंडोंमें विभक्त किया उन्होंने पुष्पदंत आचार्यके सूत्रोंसहित पाँच खंडोके छह हजार सूत्र और छट्ठे महाबंधके तीस हजार सूत्र लिखे एवं ज्येष्ठ शुक्ल पंचमीके रोज चतु:संघके सामने उस षट्खंडागमकी पूजा की। तभीसे वह पंचमी श्रुतपंचमीके नामसे प्रसिद्ध हुई।

इससे पहिले लेखन पद्धति ही नहीं थी यह बात नहीं है, परंतु अंग और पूर्व शास्त्रोंको पत्रोंपर लिखनेकी परिपाटी नहीं थी। उनका पठन-पाठन मौखिक ही गुरु परंपरामें होता था।

उस समय अंग और पूर्वशास्त्रोंके अलावा श्रावकोंको स्वाध्याय करने योग्य साररूप अनेक रचनायें थी, परंतु उन सबका व्यवहार मौखिक ही होता था। जब आचार्योंने देखा कि मनुष्योंकी आयु और बुद्धि उत्तरोत्तर अल्प होने लगी है, ऐसी अवस्थामें आगे चलकर श्रुतका विच्छेद होगा। श्रुतका विच्छेद होनेसे जीवोंका अकल्याण

होगा, इस भयसे भव्योंके भावी हितको दृष्टिकोणमें रखकर ग्रंथोंको लिपिबद्ध किया। ताड़पत्रोंपर उस श्रुतदेवीकी स्थापना की।

तदनंतर गुरुपरंपरासे आगमोंकी रचना होने लगी। प्रातः स्मरणीय ऋषियोंने अपने ध्यानाध्ययनसे बचे हुए समयको ग्रंथरचनाके कार्यमें उपयोग किया। क्योंकि चित्तकी चंचलताको दूर करनेके लिए ग्रंथस्वाध्याय या रचनाके सिवाय दूसरा मार्ग ही नहीं है। ध्यानकी अवस्थामें अधिक समयका रहना कठिन है, अतएव उस चंचल चित्तको यदि ग्रंथ रचनाके कार्यमें उपयोग किया तो उससे स्वतःके आत्मपरिणाममें विशुद्धिके साथ दूसरे अनंत भव्योंका कल्याण होता है। अतएव यह एक विशिष्ट धर्म्यध्यान है, अतएव महर्षियोंने इस मार्गका अवलंबन किया। आज यदि पूर्वाचार्योंने ग्रंथ रचना नहीं की होती तो हम लोग बिलकुल अंधेरेमें रहते। हम कौन हैं यह भी समझनेके लिए हमारे पास कोई मार्ग नहीं था। अतएव उन महर्षियोंका हम पर अनंत अनुग्रह है।

बादके कालमें अनेक उद्भट आचार्योंने आध्यात्मिक, सैद्धांतिक, ज्योतिष्य, वैद्यक आदि विषयोंमें उत्तमोत्तम रचनाओंको रचकर श्रुतदेवीके कंठहार बनाये। महर्षि कुंदकुंद स्वामीके प्राभृतशास्त्र, आध्यात्मिक शास्त्र, भगवदुमास्वामीका तत्त्वार्थ ग्रंथ समंतभद्र स्वामीका आचारशास्त्र, वैद्यकशास्त्र एवं न्यायशास्त्र, पूज्यपाद स्वामीकी सर्वार्थसिद्धि, समाधिशतक, संहिताशास्त्र, वैद्यकशास्त्र, भट्टाकलंकदेवका राजवार्तिक, न्यायशास्त्र, भगवान् वीरसेन व जिनसेन स्वामीकी धवला टीका एवं आर्ष महापुराण, नेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्तिके गोम्मटसार, क्षपणासारके, विद्यानंदिके श्लोकवार्तिक आदि रचनायें आज इस बातके लिए पर्याप्त साक्षी हैं कि उन महर्षियोंके हृदयमें श्रुतोद्धारकी कितनी उत्कट चिंता थी एवं भव्योंके उद्धारकी कितनी विशुद्ध भावना थी, परंतु खेद है कि उनकी कितनी ही बहुमूल्य रचनायें

आज उपलब्ध होनेपर भी कितने ही लिपिबद्ध श्रुतभी आज उपलब्ध नहीं हैं। उच्चारणाचार्यके १२ हजार उच्चारणासूत्र, कुंदकुंद स्वामीके बारह हजार परिकर्म सूत्र, शामकुंडाचार्यके १२ हजार प्रमाणपद्धति, तुंबुलूराचार्यके ८४००० श्लोक प्रमाण चूडामणि, समंतभद्रकी प्रथम सिद्धांतकी ४८००० श्लोक प्रमाण टीका व गंध हस्तिमहाभाष्य, कहाँ गये? इसी प्रकार विद्यानंदि स्वामीके विद्यानंद महोदय, पूज्यपाद का सारसंग्रह आदि ग्रंथ भी अदृश्य हैं। यह सब हमारे प्रमादका फल है। परंतु इतना निर्विवाद कहना पड़ता है उन वंदनीय विभूतियोंने श्रुतसंरक्षणमें कोई कमी नहीं की। इसीलिए उनकी धवलकीर्ति आज आचंद्रार्क स्थायी हो गई है। अर्वाचीन आचार्योंमें सैकड़ों ऋषियोंने ग्रंथ निर्माण कर विश्वको उपकृत किया। महर्षि प्रभाचंद्राचार्य, इंद्रनंदि वीरनंदि, अभयचंद्र, कुमुदचंद्र, कनकनंदि, कनकसेन, कुमारसेन, गुणनंदी, गुणभद्र, चामुंडराय आदि सैकड़ों आचार्योंने सैकड़ों ग्रंथोंकी रचना कर जैन साहित्यिक क्षेत्रमें अमूल्य रत्नोंको उपस्थित किया है। उन आचार्योंके उपकार से हम कभी उऋण नहीं हो सकते।

इस प्रकार अनेक उद्भट आचार्योंने जैनतत्त्वज्ञान, न्याय, व्याकरण, ज्योतिष, वैद्यक, मंत्रवाद आदिके अनेक ग्रंथोंकी रचना कर हमलोगोंको अनंत उपकार किये हैं। कुंदकुंद स्वामीसे लेकर वर्तमानके महान् आचार्य शांतिसागर महाराज पर्यंत ऐसे हजारों साधु हो गये हैं, जिन्होंने अपने पुण्यविहारसे, भव्योंका कल्याण किया है। उन्हीं चारित्र चक्रवर्ती आचार्यश्री के अनेक विद्वान् तपस्वी साधुओं में आचार्य श्री कुन्थुसागरजी महाराज बहुश्रुत विद्वान् हुए। जिन्होंने २०वीं शती में संस्कृत वाङ्मय को समृद्ध करते हुए अनेक धर्मग्रंथ बड़ी सरल और सुबोध शैली में लिखे हैं। उन्हीं ग्रंथोंकी श्रृंखला में प्रस्तुत "भावत्रयफलप्रदर्शी" ग्रंथ हमारे अशुभ शुभ और शुद्ध भावों का फल बतानेवाला पठनीय ग्रंथ है।

**आचार्य चरणसेवक**
**वर्धमान पार्श्वनाथ शास्त्री**

॥ श्री शान्तिनाथाय नमः ॥

# श्री शान्तिवीर दिगम्बर जैन संस्थान, श्री महावीरजी

# संक्षिप्त परिचय

राजस्थान की राजधानी जयपुर से करीब १४० कि.मी. दूर जिला करौली में श्री महावीरजी की पुण्यधरा पर गम्भीरी नदी के पूर्वी तट पर "श्री शान्तिवीर दिगम्बर जैन संस्थान स्थित है। इस संस्थान का नामकरण परमपूज्य चारित्र चक्रवर्ती आचार्य १०८ श्री शान्तिसागर जी महाराज (दक्षिण) तथा आपके पट्टाधीश एवं प्रथम शिष्य परमपूज्य आचार्य १०८ श्री वीरसागर जी महाराज के नाम पर "शान्तिवीर" दिगम्बर जैन संस्थान रखा गया है। इस संस्थान के प्रधान संस्थापक परम विद्वान् सप्तम प्रतिमाधारी ब्र. प. श्री लालजी थे। प्रारम्भ में इस संस्थान का कार्य ब्र. कृष्णाबाई जी के आश्रम से प्रारम्भ हुआ एवं सन् १९६१ में एक प्रेस को कलकत्ता से श्री महावीर जी लाकर इस आश्रम से ही कई जैन शास्त्रों एवं पुराणों का प्रकाशन हुआ। तद्नंतर ब्र. श्री लालजी ने गम्भीर नदी के पूर्वी तट पर दातारों से दान के रूप में आर्थिक सहायता प्राप्त करके इस संस्थान के लिए जमीन खरीदी एवं धीरे-धीरे भवन तथा कमरों का निर्माण करवाया। इसी भवन में प्रेस लगाई जिससे कुछ समय तक "श्रेयोमार्ग" नामक पत्र भी प्रकाशित हुआ। जिसके प्रधान सम्पादक मूर्धन्य विद्वान् ब्र. पं. खूबचन्द जी शास्त्री इन्दौर एवं स्व. ब्र. पं. श्री लालजी शास्त्री, ब्र. पं. श्री सूरजमलजी बाबाजी भी रहे थे। श्रेयोमार्ग पत्र की करीब ५,००० प्रतियां छपकर पूरे देश में जाती थी एवं अहिंसा धर्म का प्रचार-प्रसार करती थी।

श्रेष्ठी एवं श्रावकों के सहयोग एवं आचार्यों व मुनिराजों के आशीर्वाद से यह संस्थान निरन्तर प्रगति करता रहा एवं आर्थिक सहयोग भी प्रचुर मात्रा में मिलता रहा। जिसके परिणाम स्वरूप संस्थान नये-नये कार्यों को आगे बढ़ाता रहा। इसी क्रम में अनेकों सुन्दरतम् प्रतिमाओं का निर्माण भी होता रहा और सन् १९६५ में आचार्य १०८ श्री शिवसागरजी महाराज के ससंघ पावन सान्निध्य में पंचकल्याण प्रतिष्ठा महोत्सव का आयोजन हुआ जिसमें आचार्य कल्प श्रेयांस सागर जी महाराज सहित एवं अनेक मुनि दीक्षा एवं २० आर्यिका माताओं को दीक्षा भी प्रदान की गई।

पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सव के सानन्द सम्पन्न होने के कुछ समय बाद प्रथम संस्थापक ब्र. लालजी का समाधिपूर्वक स्वर्गवास हो गया। तत्पश्चात् इस संस्थान का कार्य ब्र. लाडमल जी एवं ब्र. सूरजमलजी बाबाजी ने संभाला एवं समय के साथ-साथ संस्थान का कार्य भी आगे बढ़ता गया। दानी दाताओं के प्रदत्त सहयोग से २६ फुट उन्नत विशालकाय १००८ श्री शान्तिनाथ भगवान की प्रतिमा तथा शांतिनाथ भगवान के दोनों तरफ तलघर में १००८ श्री महावीर स्वामी की ५ फुट उन्नत प्रतिमा, सहस्रकूट चेत्यालय जिसमें १००८ प्रतिमाएं उकैरी गई एवं तीन-तीन फुट ऊंची चौबीसी का निर्माण हुआ जिसको दर्शनीय स्वरूप प्रदान किया। वि.सं. २०२२ में यात्रा से आकर संघ ने यहां वर्षायोग धारण किया एवं उन्हीं के पावन सान्निध्य में दूसरे पंचकल्याण की योजना प्ररम्भ हुई। किन्तु दुर्भाग्यवश प्रतिष्ठा के १० दिन पूर्व फाल्गुन कृष्णा अमावस्या को आचार्य श्री दिवगंत हो गये। प्रतिष्ठा पूर्ववत् विशाल रूप से ही सम्पन्न हुई।

इसी शुभावसर पर परमपूज्य मुनि १०८ श्री धर्मसागर जी महाराज को तपकल्याण के दिन आचार्य श्री के पट्ट पर आसीन किया गया एवं वर्तमान

में आचार्य वर्धमान सागर जी महाराज सहित मुनि, आर्यिका, क्षुल्लक आदि की ग्यारह दीक्षाएं सम्पन्न हुई। कुछ समय पश्चात् सुजानगढ़ निवासी रायसहाब चांदमलजी पांडया द्वारा प्रदत्त दान से ६१ फुट उन्नत संगमरमर का विशाल मानस्तम्भ जिसमें ४ प्रतिमाएं नीचे एवं ४ प्रतिमाएं ऊपर ऐसी कुल ८ प्रतिमाएं १००८ चन्द्रप्रभु भगवान की विराजमान है जिसके चारों और जैन धर्म से सम्बन्धित कई प्रसंगों को उकेरा गया है। उक्त मानस्तम्भ एवं प्रतिमाओं की बाद में सानन्दपूर्वक पंचकल्याणक प्रतिष्ठा करवाई गई।

संस्थान ने जहां नवनिर्मित प्रतिमाओं एवं यात्रियों की सुविधा के लिए आवास योजनाओं को मूर्तरूप दिया, उसी क्रम में उनहोंने एक गुरुकुल की स्थापना एवं योजना को भी साकार रूप प्रदान किया जिसका दिगम्बर जैन समाज भरपूर लाभ प्राप्त कर रहा है। गुरुकुल में छात्र निःशुल्क धार्मिक एवं लौकिक शिक्षा प्राप्त करते हैं जो दानदातारों से प्राप्त सहयोग से ही संभव हो पाता है।

सन् १९९१ में शांतिवीर दिगम्बर जैन संस्थान में पं. छोटेलाल जी बरैया द्वारा प्रदत्त तीन अष्ट धातु से निर्मित खड्गासन प्रतिमाओं का पंचकलयाण प्रतिष्ठा महोत्सव आचार्य सुबाहु सागर जी महाराज के पावन सान्निध्य में सम्पन्न हुआ।

इतिहास समय समय पर करवटे बदलता रहा है और उसी क्रम में एक हादसा १९९५ अक्टूबर माह को ऐसा हुआ जिसने सभी को चकित कर दिया। संस्थान में स्थित जिन मंदिर में हो रहे जीर्णोद्धार के समय भरी दोपहर में यकायक मन्दिर जी धराशाही हो गया। सुखद बात यह रही की इस भीषण

हादसे के पश्चात् भी जिन मूर्तियों एवं दर्शनार्थियों को किसी भी तरह की क्षति नहीं पहुंची। केवल क्षेत्रपाल बाबा की मूर्ति को ही क्षति पहुंची जिससे ऐसा आभास हुआ कि जैसे क्षेत्रपाल बाबा ने ही सारा उपसर्ग अपने ऊपर ले लिया हो। इस घटना के पश्चात् संस्थान की ट्रस्ट कमेटी ने विस्तृत विचार विमर्श के पश्चात् ब्र. सूरजमल जी बाबाजी के सुझाव एवं भावनानुसार उसी संस्थान पर नवीन जिन मन्दिर बनाने का निश्चय किया गया एवं संस्थान के युवा ट्रस्टी श्री राजकुमार जी कोठ्यारी को यह जिम्मेदारी सोंपी गई। जिसको उन्होंने तुरन्त ही दानदाताओं के सहयोग से निर्माण कार्य को योजनानुसार प्रारम्भ कर अल्प समय में ही अपनी अथक मेहनत एवं वास्तुविद्ों की सहायता से जिन मन्दिर को भव्य एवं नवीन रूप प्रदान किया। जिस नवीन जिन मन्दिर की नींव जो कि ब्र. सूरजमलजी बाबाजी द्वारा लगाई गई थी वे भी हमें बीच समय में ही परलोक सिधार गये। उनकी इस अकल्पनीय मेहनत को हम कभी भी नहीं भुला सकेंगे।

जनवरी १९९९ में वह घड़ी भी आई जब परमपूज्य १०८ आचार्य श्री वर्धमान सागर जी महाराज ससंघ एवं गणिनी आर्यिका १०५ सुपार्श्वमति माताजी ससंघ के पावन सान्निध्य में पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सव का कार्यक्रम विधि-विधानानुसार सोल्लास सानन्द सम्पन्न हुआ। पंचकल्याणक के सभी कार्यक्रम ऐतिहासिक रहे।

-ट्रस्ट कमेटी



विशालकाय 31 फुट उन्नत प्रतिमाश्री शान्तिनाथ भगवान एवं चौबीसी



नवनिर्मित जिनालय स्थित मूल वेदी

**श्री शान्तिनाथ भगवान**



**चारित्र चक्रवर्ती आचार्य श्री शान्तिसागर जी**

**जन्म** : सन् 1872 **क्षुल्लक दीक्षा** : सन् 1915

**मुनि दीक्षा** : सन् 1920 **आचार्य पद** : सन् 1924

**समाधि** : 18 सितम्बर, 1955, कुन्थलगिरि



## आचार्य श्री वीरसागर जी

**जन्म** : आषाढ शुक्ल पूर्णिमा विक्रम संवत् 1933
ई.स. 1876 विरग्राम, औरंगाबाद (महाराष्ट्र)
**स्वर्गवास** : अश्विन कृष्णा अमावस्या विक्रम संवत् 2014
ई.स 1957 खानिया, जयपुर (राजस्थान)



**आचार्य श्री शिवसागर जी**

**जन्म** विक्रम सवत् 1958 ई स 1901 आडगॉव, औरगाबाद (महाराष्ट्र)

**स्वर्गवास** फाल्गुन कृष्णा अमावस्या

विक्रम सवत् 2025, दिनाक - 16 फरवरी, 1969 श्रीमहावीरजी (राजस्थान)



## आचार्य श्री धर्मसागर जी

**जन्म** . पौष शुक्ला पूर्णिमा विक्रम सवत् 1970
गम्भीरा, बूदी (राजस्थान)
**स्वर्गवास** : दिनाक 24 अप्रेल, 1987 सीकर (राजस्थान)



**आचार्य श्री अजितसागर जी**

**जन्म** · विक्रम सवत् 1982 भौरा, भोपाल (मध्य प्रदेश)
**स्वर्गवास** वैशाख शुक्ला पूर्णिमा, विक्रम सवत् 2047
दिनाक : 9 मई, 1990 सावला (राजस्थान)



## आचार्य श्री वर्धमानसागर जी

**जन्म** 18 सितम्बर 1950 सनावद (मध्य प्रदेश)

# विषयानुक्रमणिका

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|

## प्रथम अध्याय

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|

| विषय | पृष्ठ संख्या |
|---|---|
| बकरा होनेका कारण | ९१ |
| कौवा होनेका कारण | ९२ |
| दुष्ट होनेका कारण | ९३ |
| व्यभिचारी होनेका कारण | ९४ |
| पागल होने का कारण | ९५ |
| बंदीगृहमे पड़नेका कारण | ९६ |
| उत्पन्न होते ही मर जानेका कारण | ९७ |
| निंदनीय होने का कारण | ९८ |
| अपमृत्यु होनेका कारण | ९९ |
| धन-घर आदिके जल जानेका कारण | १०० |
| स्त्री पुत्रादिकके वियोग का कारण | १०१ |
| धन नाश होने का कारण | १०२ |
| कंठमाला होनेका कारण | १०३ |
| ऊँटकी पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १०४ |
| हाथी की पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १०५ |
| जोककी पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १०५ |
| उल्लू पक्षी की पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १०६ |
| डांस, मच्छरकी पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १०७ |
| सर्पकी पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १०८ |
| बिच्छूकी पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १०९ |

| विषय | पृष्ठ संख्या |
| --- | --- |
| चिड़िया की पर्याय प्राप्त होनेका कारण | ११० |
| तोते की पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १११ |
| वृक्ष की पर्याय होनेका कारण | ११२ |
| मयूर की पर्याय प्राप्त होनेका कारण | ११३ |
| गृद्ध की पर्याय प्राप्त होनेका कारण | ११४ |
| बंदर की पर्याय प्राप्त होनेका कारण | ११५ |
| साधर्मियोंके साथ विवाद करनेका कारण | ११६ |
| राजा को रंक होनेका कारण | ११७ |
| कुगुरु, कुदेव, कुशास्त्रकी प्रशंसा करनेका कारण | ११८ |
| घर गृहस्थीसे रहित होनेका कारण | ११९ |
| कीड़े-मकोड़ेकी पर्याय प्राप्त होनेका कारण | १२० |
| शक्तिहीन होनेका कारण | १२१ |
| श्रेष्ठकार्य करनेपर भी निंदा होनेका कारण | १२२ |
| सत्कार्य करनेपर भी धनादिककी हानि होनेका कारण | १२३ |
| वर्षा न होनेका कारण | १२४ |
| पुण्यकार्य करनेवालोंके विरोध करनेका कारण | १२५ |
| विपरीतबुद्धि होनेका कारण | १२६ |
| इस अध्यायके पठन-पाठनका अभिप्राय | १२७ |
| इस अध्यायका सारांश | १२८ |
| भावोंकी दुष्टता और चित्तके विकारोंका कारण | १२९ |

## दूसरा अध्याय

## तीसरा अध्याय



**आचार्य श्री कुन्थुसागर जी**

जन्म  वीर निर्वाण संवत् २४२०

बेलगाव (कर्नाटक)

# श्री आचार्य कुन्थुसागर जी महाराज का

## * संक्षिप्त परिचय *

आपने अपने शुभजन्म से कर्नाटक प्रान्त के बेलगाँव जिले के ऐनापुर नगर को पुनीत किया था। आपके पिताजी का नाम सातप्पा और मातेश्वरी का नाम सरस्वती था। आपका शुभ जन्म वीर नि० सं० २४२० में हुआ था। आपका जन्मकालिक नाम "रामचन्द्र" था। आपकी जाति 'चतुर्थ' थी।

ये श्री १०८ पूज्य आचार्य कुन्थुसागर जी महाराज, परम-पूज्य गुरु श्री १०८ श्री आचार्य शान्तिसागर जी महाराजके प्रमुख गण्य शिष्य थे। आप अपने गुरुदेवके अनुरूप शान्त-स्वभावी, भद्र एवं सौम्यमुख थे।

मुनि अवस्थामें ही आपने मुनिराज श्री सुधर्मसागरजी से संस्कृत भाषा का अभ्यास किया था और फिर संस्कृत भाषामें ग्रन्थ-रचना प्ररम्भ की थी। उन्हीं रचनाओं में से एक रचना प्रस्तुत ग्रन्थ है जो हमारे अशुभ, शुभ और शुद्ध भावों का फल बतलाने वाला पठनीय ग्रन्थ है। ग्रन्थकी भाषा सरल तथा वाक्यविन्यास सुन्दर है।

स्व. पूज्य कुन्थुसागर जी महाराज के उपदेशसे गुजरात, काठियावाड़, महाराष्ट्र आदि प्रान्तों के अनेक नृपति बहुत प्रभावित हुए थे और वे महाराज के अच्छे भक्त बन गये थे।

पूज्य कुन्थुसागर जी की मुनिचर्या निर्दोष एवं आदर्श थी। वे कषायविजयी, परिषहजयी तथा विद्वान् थे। अतः वे सदा प्रातः स्मरणीय हैं।

मुनि श्री १०८ चारित्र सागर
आचार्य श्री १०८ वर्धमान सागर जी महाराज संघस्थ

आचार्यवर्य श्रीकुंथुसागरविरचित

# भावत्रयफलप्रदर्शी

मंगलाचरण

ज्ञानादित्यं जिनं नत्वा श्रीदं सर्वप्रकाशकम् ।
भक्त्या शान्तिसुधर्मौ च ज्ञानवैराग्यवर्द्धकौ ।। १ ।।

भावत्रयाणां हि फलप्रदर्शी, ग्रन्थो मयायं सकलात्मशुद्ध्यै ।
विरच्यते स्वत्मरतेन शुद्ध्या, श्रीकुंथुनाम्ना वरसूरिणेति ।।२ ।।

महावीर जिनराजके चरण नमूँ चित लाय ।
भावत्रयफलदर्शकी टीका लिखूँ बनाय ।।

**अर्थ**—जो जिनेन्द्रदेव आत्मज्ञानको प्रकाशित करनेके लिये सूर्यके समान है, अंतरंग बहिरंग लक्ष्मीको देनेवाले हैं और जो समस्त तत्त्वोंको प्रकाशित करनेवाले हैं ऐसे भगवान् जिनेन्द्रदेवको मैं सबसे पहले नमस्कार करता हूँ। तदनंतर मैं वैराग्यको बढ़ानेवाले और जैनेश्वरी दीक्षा देनेवाले आचार्यवर्य दीक्षागुरु श्री शांतिसागर आचार्यको नमस्कार करता हूँ और अंतमें ज्ञानकी वृद्धि करनेवाले विद्यागुरु आचार्य सुधर्मसागरको नमस्कार करता हूँ। इन सबको भक्तिपूर्वक नमस्कार करनेके अनंतर अपने आत्मामें लीन रहनेवाला और श्रेष्ठ आचार्य ऐसा मैं श्रीकुंथुसागर स्वामी अपने मन, वचन, कायकी शुद्धतापूर्वक समस्त भव्य-जीवोंकी आत्माओं को शुद्ध करनेके लिये तीनों भावोंके फलको दिखलानेवाले इस ग्रंथका निरूपण करता हूँ।

**भावार्थ**–जिस प्रकार इस संसारमें समस्त पदार्थोंको प्रकाशित

करनेवाला सूर्य है उसी प्रकार शुद्ध आत्माके स्वरूपको वा शुद्ध आत्माके शुद्ध बोधको प्रकाशित करनेवाले भगवान् जिनेन्द्रदेव ही हैं। इसका भी कारण यह है कि भगवान् जिनेन्द्रदेव अपने अगाध तपश्चरणके द्वारा उसी आत्मज्ञानको प्राप्त होकर सर्वदर्शी सर्वज्ञ बन गये हैं साथ ही वे निरुपम परमवीतराग भी हैं। यही कारण है कि वे भगवान् जिनेन्द्रदेव आत्मज्ञानके स्वरूपका पूर्ण उपदेश देते हैं तथा वीतराग होनेके कारण यथार्थ स्वरूपका उपदेश देते हैं। इसलिए वे भगवान् ज्ञानभानु कहलाते हैं। इसके सिवाय वे भगवान् अनंतज्ञान, अनंतदर्शन, अनंतसुख और अनंतवीर्यरूप अनंतचतुष्टयरूप अंतरंग लक्ष्मीको स्वयं धारण करते हैं और उनकी सेवा करनेवाले भव्यजीवोंको प्रदान करते हैं। यहाँपर प्रदान करनेका अर्थ देना नहीं है, किन्तु जो भव्य जीव भगवान् जिनेन्द्रदेवकी सेवा भक्ति करते हैं, उनके गुणोंको स्मरण कर उनका ध्यान करते हैं वे भव्यजीव अपने कर्मोंको नष्टकर स्वयं जिनेन्द्र बन जाते हैं। यदि वे भव्यजीव भगवान् जिनेन्द्रदेवके गुणोंका ध्यान नहीं करते तो उनके कर्मोंका नाश कभी नहीं होता। तथा बिना कर्मोंको नाश किये वे कभी जिनेन्द्रपदको प्राप्त नहीं हो सकते। इस प्रकार वे भव्य जीव जो जिनेन्द्रपदको प्राप्त हुए हैं उसमें भगवान् जिनेन्द्रदेवके गुणोंका ध्यान करना ही कारण पड़ता है और इसीलिए उस अनंतचतुष्टयरूप लक्ष्मीको वा जिनेन्द्रपदको देनेवाले भगवान् जिनेन्द्रदेव हैं ऐसा कहा जाता है। भगवान् जिनेन्द्रदेवके जिस प्रकार अंतरंग लक्ष्मीको देनेवाले हैं उसी प्रकार समवसरण आदि बाह्य लक्ष्मीको देनेवाले हैं। तथा सर्वज्ञ और सर्वदर्शी होनेके कारण जीव, अजीव, रूपी, अरूपी आदि समस्त तत्त्वोंको प्रकाशित करनेवाले हैं। ऐसे भगवान् जिनेन्द्रको मैं नमस्कार करता हूँ। तदनंतर मैं दीक्षागुरु और विद्यागुरु दोनों आचार्योंको नमस्कार करता हूँ। इस प्रकार विघ्नशांतिके लिए देव और गुरुको नमस्कार कर मैं इस ग्रथंका निर्माण करता हूँ।

इस संसार में जितने संसारी जीव हैं उन सबके परिणाम तीन प्रकार के होते हैं। कितने ही जीवोंके परिणाम अशुभ हाते हैं, कितने ही जीवोंके परिणाम शुभ होते हैं और कितने ही योगी व महायोगियोंके परिणाम शुद्ध होते हैं। मुक्तजीवोंके परिणाम सदा शुद्ध ही होते हैं। इस ग्रंथमें तीनों प्रकारके परिणामोंका फल दिखलाया है और इसीलिए इस ग्रंथका नाम '**भावत्रयफलप्रदर्शी**' रक्खा है। इन तीनों प्रकारके परिणामोंके फलको जानकर भव्यजीव अशुभ परिणामोंका त्याग कर दें, शुभ परिणामोंको धारण करें और फिर शुद्ध परिणामोंका अभ्यास करते हुए शुभपरिणामोंका भी त्याग कर शुद्धपरिणामोंको धारण करें यही इस ग्रंथकी रचनाका प्रयोजन है। यहाँपर इतना समझ लेना चाहिये कि अशुभपरिणामेंसे पापकर्मोंका आस्रव होता है शुभपरिणामोंसे पुण्यकर्मोंका आस्रव होता है। पापकर्मोंसे नरकादिक की प्राप्ति होती है और पुण्यकर्मसे स्वर्गादिककी प्राप्ति होती है, परंतु स्वर्ग व नरक दोनोंमें परिभ्रमण करना संसार है, इस संसारका त्याग शुद्ध परिणामोंसे होता है। इसीलिए शुभपरिणामोंका भी त्याग कर शुद्धपरिणाम धारण करने का उपदेश दिया जाता है मोक्षकी प्राप्ति शुद्ध परिणामोंसे ही होती है इसलिए शुद्ध परिणाम ही आत्मका वास्तविक हित करनेवाले परिणाम हैं। उन शुद्ध परिणामोंको धारण कर भव्यजीव अपने आत्माका कल्याण करें व अपनी आत्माको शुद्ध करें यही इस ग्रंथके पठन-पाठन करनेका फल है।

**इस पहले अध्यायमें अशुभोपयोगका फल दिखलाते हैं, और वह भी प्रश्नोत्तररूपसे दिखलाते हैं —**

**सबसे पहले शोक का कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न— पापोदयान्मे वद देव! कस्मात् ।**
**प्राप्नोति शोकं सततं व्यथादम् ।।**

**अर्थ**—हे देव ! अब कृपाकर मुझे यह बतलाइये कि यह संसारी जीव किस पापकर्मके उदयसे सदाकाल दुःख देनेवाले शोकको प्राप्त होता रहता है ?

**उत्तर**— **शोकेन दग्धान् मनुजान् विलोक्य ,**
**वा द्वेषबुद्ध्या परिपीडयित्वा ।**
**उत्पाद्य वैरं हृदि यश्च तुष्येत् ,**
**प्राप्नोति शोकं मनुजः स पश्चात् ।। ३ ।।**

**अर्थ**—जो मनुष्य शोकसे दग्ध हुए मनुष्योंको देखकर संतुष्ट होता है, अथवा जो मनुष्य किसी द्वेषबुद्धिसे अन्य जीवोंको दुःख देता है, अथवा जो मनुष्य अपने हृदयमें किसीके साथ वैर विरोध कर संतुष्ट होता है वह मनुष्य इन कार्योंके करनेके अनंतर अथवा मरनेके अनंतर शोकको प्राप्त होता है ।

**भावार्थ**—मनुष्योंको जो शोक वा संताप होता है वह असाता वेदनीयकर्मके उदयसे होता है । तथा असाता वेदनीयकर्मका आस्रव स्वयं शोक संताप करने से होता है अथवा दूसरोंको शोक संताप उत्पन्न करनेसे होता है अथवा स्वयं शोक संताप करने और दूसरोंको भी शोक संताप उत्पन्न करनेसे होता है । जब यह जीव किसी जीवको शोकसे व अन्य किसी प्रकारके दुःखसे अत्यंत दुःखी देखकर प्रसन्न होता है व स्वयं किसीको दुःख देकर व मारकर अथवा अन्य जीवोंकी किसी भी प्रकारकी हानि करके प्रसन्न होता है अथवा किसीके साथ वैर-विरोध करके प्रसन्न होता है तब उस जीवके असाता वेदनीयकर्मका आस्रव होता है । उस आस्रवके अनंतर समयमें उन आए हुए असाता वेदनीय कर्मोंका बंध हो जाता है और वह बंधको प्राप्त हुआ कर्म जब उदयमें आता है तब उस कर्मके उदयसे उस जीवको अत्यंत शोक और संताप उत्पन्न होता है । यही समझकर प्रत्येक जीवको किसी जीवको सताना नहीं चाहिये, किसी जीवको किसी प्रकारका दुःख नहीं देना चाहिए

और किसीके साथ किसी भी प्रकारका वैर विरोध नहीं करना चाहिए। आत्माके सुखका यही सर्वोत्तम उपाय है।

**निर्धनता का कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न— कर्मोदयाद्देव धनेन हीनः।**
**कस्मात्प्रभोऽयं भवतीह जीवः।।**

**अर्थ**—हे देव! हे प्रभो! यह संसारी जीव किस कर्मके उदयसे व कैसे काम करनेसे धनहीन होता है?

**उत्तर— व्ययं सुपात्रे न धनस्य कृत्वा,**
**हठाद्धनं यश्च परस्य हृत्वा।**
**तुष्येत्परं वा कृपणं च दृष्ट्वा,**
**हीनो धनैश्चान्यभवे भवेत्सः।।४।।**

**अर्थ**—जो पुरुष सुपात्रोंके लिए अपना धन खर्च नहीं करते, अथवा जो पुरुष बलपूर्वक दूसरोंके धनको हरण कर लेते हैं, अथवा जो पुरुष अन्य कृपणोंको देखकर संतुष्ट होते हैं, ऐसे पुरुष दूसरे भवमें जाकर धनहीन होते हैं।

**भावार्थ**—धनकी प्राप्ति दानसे होती है। जो पुरुष पात्रदान किया करते हैं उनको भोगभूमिकी प्राप्ति होती है। भोग-भूमिमें धनकी चिन्ता ही नहीं करनी पड़ती। वहाँपर कल्पवृक्षोंसे इच्छानुसार पदार्थोंकी प्राप्ति होती रहती है। अथवा पात्रदान देनेसे स्वर्गकी प्राप्ति होती है। स्वर्गमें भी धनकी चिंता नहीं करनी पड़ती, वहाँपर भी कल्पवृक्ष हैं अनेक प्रकारकी विभूतियाँ हैं और मानसिक आहार है। देवोंको जब भूख लगती है तभी उनके कंठसे अमृत झर पड़ता है। इस प्रकार वे देव भी सर्वथा निश्चित रहते हैं। मनुष्योंमें जो धनी देखे जाते हैं उनको भी धनकी प्राप्ति पूर्वजन्ममें दिये हुए दानके फलसे ही होती है। अतएव यदि पुरुषोंको आगेके जन्ममें भी धन प्राप्त करना हो तो उनको

भी सदाकाल पात्रदानमें ही अपना धनखर्च करना चाहिये। दान देनेमें भी पात्र-अपात्र व कुपात्रका विचार अवश्य करना चाहिये। कुपात्र व अपात्रोंको दिया हुआ धन श्रेष्ठ दान नहीं कहलाता, उस दानका फल दु:खरूप ही होता है। इसलिए पात्रोंको दिया हुआ दान ही श्रेष्ठ दान कहलाता है। जो पुरुष रत्नत्रयसे पवित्र हैं उनको पात्र कहते हैं। उनमें रत्नत्रयसे सुशोभित मुनि उत्तमपात्र कहलाते हैं, व्रती श्रावक मध्यमपात्र कहलाते हैं और सम्यग्दृष्टि अव्रती श्रावक जघन्यपात्र कहलाते हैं। ये सब पात्र धर्मपात्र कहलाते हैं। इनको आवश्यकतानुसार दान देना चाहिये। मुनियोंको आहारदान, शास्त्रदान, पिछी, कमंडलु, औषध आदि देना चाहिए। ऐलक, क्षुल्लक, आर्यिका, क्षुल्लिका, ब्रह्मचारी आदिको आवश्यकतानुसार आहारदिक व वस्त्रादिक देना चाहिये। श्रावकोंको आहारदान आदि समानदान देना चाहिए अथवा उनकी आवश्यकताको समझकर देना चाहिए। किसी किसी श्रावकको धर्मकी दृढताके लिए, धन, वर्तन, वस्त्र आदि भी दिए जाते हैं। इस प्रकार धर्मपर श्रद्धा रखकर दान देनेसे धनकी प्राप्ति होती है। जो पुरुष धन पाकर भी पात्रदान नहीं करते उनका धन व्यर्थ ही समझना चाहिये। ऐसा धन जले हुए बीजके समान है। जैसे जले हुए बीजसे दूसरा अंकुर उत्पन्न नहीं हो सकता उसी प्रकार बिना पात्रदान दिए दूसरे जन्ममें धनकी प्राप्ति नहीं हो सकती। तथा बिना धनके वह फिर पात्रदान आदि पुण्यकार्य नहीं कर सकता। इस प्रकार वह पुरुष जन्म-जन्मांतर तक निर्धन बना रहता है।

इसी प्रकार जो पुरुष बलपूर्वक दूसरोंका धन छीन लेता है। वह भी अगले जन्ममें निर्धन ही होता है। क्योंकि धन छीनने वाला तो पात्रदानादिक कर ही नहीं सकता तथा धन छीन लेने के साथ-साथ उस धनीके पात्रदान आदि पुण्यकार्योंको भी छीन लेता है। क्योंकि धन छिन जानेके कारण वह धनी भी पात्रदानादिक नहीं कर सकता। इस

प्रकार धन छीननेवाला पुरुष अपने पुण्यकर्मको भी रोकता है। और दूसरोंके पुण्य कर्मको भी रोकता है। फिर भला ऐसा पुरुष निर्धनी क्यों नहीं हो सकता ? अवश्य होता है। इसी प्रकार जो पुरुष कृपणको देखकर संतुष्ट होता है। वह भी निर्धनी ही होता है क्योंकि दानधर्ममें खर्च न करनेवाला मनुष्य ही कृपण कहलाता है। ऐसे कृपण मनुष्यको देखकर दानी पुरुष तो कभी प्रसन्न नहीं हो सकता उसको देखकर तो दान धर्ममें खर्च न करनेवाला कृपण मनुष्य ही प्रसन्न हो सकता है और इसीलिए ऐसा मनुष्य परलोकमें अवश्य निर्धनी होता है।

यहाँपर इतना और समझ लेना चाहिये कि धनकी गति ही तीन होती हैं। पहली गति दान, दूसरी गति भोग और तीसरी गति नाश। इनमेंसे दान देना सर्वोत्तम गति है। धनको भोगोपभोगमें खर्च करना मध्यम गति है। तथा जो पुरुष न दान देते हैं और भोगोपभोगमें खर्च करते हैं उनके धनकी तीसरी नाशरूप गति होती है, अर्थात् उनका धन अवश्य नष्ट होता है। अतएव धनको पाकर दान अवश्य देना चाहिये जिससे कि निर्धनताकी प्राप्ति कभी न हो।

**अनादरका कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न—** **पापोदयान्मे वद देव! कस्मा—**
**दनादरः कौ भवतीह जन्तोः ।।**

**अर्थ** — हे देव! अब यह बतलाइये कि पाप कर्मके उदयसे इस जीवका इस पृथ्वीपर अनादर होता है?

**उत्तर—** **पुरा भवे देव गुरुस्मृतीनां,**
**कृत्वाऽपमानं हृदि यो ह्यतुष्यत् ।**
**तस्यापमानोऽपि पदे पदे स्या—**
**न्निंदा सदा चान्यभवेऽपकीर्तिः ।।५।।**

**अर्थ**—जो पुरुष पहले भवमें देव, गुरु और शास्त्रोंका अपमान

कर अपने हृदयमें संतुष्ट होता है वह पुरुष स्थान-स्थानपर अपमानित होता है, सदाकाल उसकी निंदा होती रहती है और अगले जन्ममें उसकी अपकीर्ति होती है।

**भावार्थ**—अनंतचतुष्टय और समवसरण आदि विभूतिके साथ विराजमान भगवान् तीर्थंकरपरमदेवको देव कहते हैं। आचार्य, उपाध्याय और साधु गुरु कहलाते हैं तथा वीतराग सर्वज्ञ परम अरहंतदेवकी वाणीको तथा तदनुसार गुरुओंकी वाणीको शास्त्र कहते हैं। ये तीनों ही मोक्षके करण हैं। इसीलिए इनकी निंदा करना मोक्षकी निंदा करना है। यही कारण है कि इनकी निंदा करनेसे स्थान-स्थान पर इस जीवकी निंदा होती है तथा परलोकमें नरकादिककी दुर्गति प्राप्त होती है।

"भगवान् अरहंत देव समवसरणमें भी आहार लेते हैं व मल, मूत्र करते हैं, उनके परीषह भी होती है" आदि कहना अरहंतदेवकी निंदा करना है। वीतराग परमगुरु समस्त परिग्रहोंके त्यागी होते हैं। इसलिए वे सदा दिगंबर अवस्था धारण करते हैं। "उन परम दिगंबरमुनियोंको नग्न कहकर उनकी हँसी करना, उनमें अरुचि करना, उनके दर्शन नहीं करना, उनसे द्वेष करना, उनके लिए बुरे शब्द कहना, उनके लिए वैयावृत्त्य करनेका निषेध करना, उनकी चर्या व विहार आदिकी निंदा करना" गुरुओंकी निंदा कहलाती है। "शास्त्रोंमें जो कुछ लिखा है वह सब ठीक नहीं है, उसमें अध्यात्मवाद वा तत्त्ववाद भले ही ठीक हो परंतु क्रियाकांड व व्यवहारचारित्रका निरूपण व त्याग मर्यादाका कथन अथवा दान पूजनका प्रकरण सब ज्योंका त्यों ठीक नहीं है। पूजनमें पंचामृताभिषेक किसीका मिलाया हुआ है, यज्ञोपवीत विधि मिलाई हुई है, पुष्प फलोंसे पूजा करना इस कालमे ठीक नहीं है" इत्यादि वचनोंका कहना शास्त्रोंकी निंदा करना है। अथवा "विजातीयविवाह शास्त्रसम्मत है, इस कालमें

विधवाविवाह कर लेना शास्त्रसम्मत है, दस्साओंको शुद्ध मान लेना और उनके साथ रोटी बेटी व्यवहार करना शास्त्रसम्मत है, अछूतोंको मंदिरमें जाने देना व उनके साथ खानेपीनेका व्यवहार रखना शास्त्र-सम्मत है" इत्यादि वचन कहना शास्त्रोंकी निंदा व अपमान है। शास्त्रोंके विरुद्ध वचन कहना भी शास्त्रोंका अपमान है। इस प्रकार देव-शास्त्र-गुरुका अपमान करनेसे इस लोक और परलोक दोनों लोकोंमें इस जीवका अपमान होता है तथा नरकादिक दुर्गति प्राप्त होती है। इसलिए ऐसे पापोंसे बचनेके लिए देव-शास्त्र-गुरुओंका अपमान कभी नहीं करना चाहिए।

**दुष्ट स्त्री प्राप्त होनेका कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न— कर्मोदयान्मे वद देव! कस्मात्।**
**नरः कुभार्यां लभतेऽन्यलोके।।**

**अर्थ**—हे देव! अब कृपाकर यह बतलाइये कि किस कर्मके उदयसे इस जीव को परभवमें दुष्ट स्त्री प्राप्त होती है? है।

**उत्तर— पत्न्या समं यः कलहं च कृत्वा,**
**निंदां सुनार्याश्च विधाय रोषात्।**
**दृष्ट्वा ह्यतुष्यत्कलिकारिणीं स्त्रीं,**
**स दुष्टभार्यां लभतेऽन्यलोके।।६।।**

**अर्थ**—जो मनुष्य अपनी स्त्रीके साथ रात-दिन लड़ता रहता है, अथवा किसी द्वेषके कारण सदाचारिणी स्त्रियोंकी निंदा करता रहता है, अथवा कलह करनेवाली स्त्रियोंको देखकर अत्यंत संतुष्ट होता है, ऐसा मनुष्य परलोकमें जाकर अत्यंत दुष्ट स्त्रीको पाता है।

**भावार्थ**—धर्मपत्नी धर्मकार्योंमें सहायता देनेवाली होती है। बिना धर्मपत्नीके पात्रदानकी उत्तम व्यवस्था नहीं हो सकती, न प्रति

दिन हो सकती है, तथा जिनपूजनमें भी बिना धर्मपत्नीके नैवेद्य आदिकी व्यवस्था नहीं हो सकती। धर्मपत्नीके साथ कलह करनेसे दान पूजन दोनोंकी ही व्यवस्था नष्ट होती है। इसलिए धर्मपत्नीके साथ कभी भी कलह नहीं करना चाहिये। इसी कारण सदाचारिणी स्त्रियोंकी निन्दा करना व उनमें किसी प्रकारका कलंक लगाना महापापका कारण है। जो पुरुष सदाचारिणी स्त्रीमें कलंक लगाता है उसको उसके फलसे कलंकित स्त्री मिलनी ही चाहिये। अथवा जो पुरुष कलह करनेवाली स्त्रीको देखकर संतुष्ट होता है अथवा जिसकी भावना सदाकाल कलह करनेवाली स्त्रियोंसे ही प्रसन्न रहती है ऐसे पुरुषोंको उस भावनाके फलसे परलोकमें कलह करनेवाली स्त्री ही प्राप्त होती है। कलह करना व किसी प्रकारकी कलहसे प्रसन्न होना अशुभपरिणामोंका कारण है और ऐसे अशुभ परिणामेंके फलसे ऐसे ही स्त्री, पुत्र आदि प्राप्त होते हैं जो सदाकाल कलह करते रहते हैं और इस प्रकार परंपरा तक पापकर्मोंके कारण होते हैं। यही समझकर न तो स्वयं कभी कलह करना चाहिये और न कभी कलहके समीप ठहरना चाहिये। यह आत्माके हितका एक साधन है।

**दुष्ट पति प्राप्त होनेका कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न— पापोदयान्मे वद देव! कस्मात्।**
**दुष्टं पतिं स्त्री लभतेऽन्यलोके।।**

**अर्थ**—हे देव! अब कृपाकर मुझे यह बतलाइये कि किस पाप-कर्मके उदयसे इस स्त्रीको परलोक में दुष्ट पति प्राप्त होता है?

**उत्तर— पत्या समं या कलहं च कृत्वाऽ—**
**तुष्यत्कुशीलं पुरुषं हि दृष्ट्वा।**
**द्वेष्टि प्रियं सच्चरितं विनीतं,**
**दुष्टं पतिं सा लभतेऽन्यलोके।।७।।**

**अर्थ**—जो स्त्री अपने पतिके साथ कलह करती हुई प्रसन्न होती है अथवा असदाचारी मनुष्योंको देखकर प्रसन्न होती है अथवा सदाचारी और विनय करनेवाले पतिसे द्वेष करती है ऐसी स्त्रीको परभवमें दुष्ट पति ही प्राप्त होता है।

**भावार्थ**—स्त्रियोंके लिए पति पूज्य माना जाता है। सब प्रकारसे पतिकी सेवा करना स्त्रियोंका धर्म माना जाता है। सब प्रकारसे पतिकी सेवा भक्ति करनेवाली स्त्रियाँ ही पतिव्रता कहलाती हैं। ऐसी पतिव्रता स्त्रियाँ अपने पतिके साथ कभी कलह नहीं करती हैं। जो स्त्रियाँ अपने पतिके साथ कलह करती हैं वे पतिव्रता कभी नहीं कहला सकतीं, और इसीलिए ऐसी स्त्रियोंको परभवमें कलह करनेवाला ही दुष्टपति प्राप्त होता है। इसी प्रकार जो स्त्री कुशील पुरुषको देखकर प्रसन्न होती है वह भी पतिव्रता कभी नहीं हो सकती। कुशील पुरुषोंको देखकर कुशील स्त्रियाँ ही प्रसन्न होती हैं। पतिव्रता स्त्री कभी प्रसन्न नहीं हो सकती। इसलिए कुशील पुरुषको देखकर प्रसन्न होना अपने शीलमें दोष लगाना है। तथा ऐसी सदोष स्त्रियोंको परभवमें दुष्टपति ही प्राप्त होता है।

इसी प्रकार अपने सदाचारी और विनय करनेवाले पति से द्वेष करना भी पतिव्रता स्त्रियोंका काम नहीं है। अपने पतिसे तो कभी द्वेष करना ही नहीं चाहिए। जो स्त्रियाँ अपने पतिसे द्वेष करती हैं वे श्रेष्ठ स्त्रियाँ नहीं कहलातीं, और इसीलिए प्ररभवमें भी ऐसी स्त्रियोंको दुष्टपति ही प्राप्त होता है। इसलिए पतिकी सेवा-भक्ति करना ही स्त्रियोंका धर्म है, पतिकी सेवा-भक्ति करनेसे पतिके द्वारा होनेवाले धर्मकार्य उन स्त्रियोंकी सहायतासे सरल रीतिसे संपन्न हो जाते हैं और फिर उन धर्मकार्योंका फल उन स्त्रियोंको भी अवश्य प्राप्त होता है।

**मल, मूत्रादिकमें कैसे जीवोंका जन्म होता है यही दिखलाते हैं—**

**प्रश्न— कस्माच्च कार्याद् वद देव ! निन्द्ये ।**
**मले जनानां भवतीह जन्म ।।**

**अर्थ**—हे देव ! अब कृपाकर यह बतलाइये कि किन-किन कार्योंके करनेसे इन जीवोंका मल, मूत्रादिक निंद्य पदार्थोंमें जन्म होता है ?

**उत्तर— दुर्गन्धयुक्तं मलिनान्नपानं,**
**मांसादिकं भक्षितमेव येन ।**
**पीतं तथा मद्यरसं नितान्तं,**
**स्यात्तस्य जन्मापि मले पशूनाम् ।।८।।**

**अर्थ**—जो पशुरूप मनुष्य दुर्गंध और अत्यंत मलिन ऐसे अन्न पानको भक्षण करते रहते हैं, अथवा मलिन दुर्गंधरूप मांसादिकका भक्षण करते रहते हैं अथवा सदाकाल मद्यपान करते रहते हैं ऐसे पुरुष मरकर पशुओंके मलमूत्रमें कीड़े होते हैं ॥

**भावार्थ**—मद्य, मांस वा दुर्गंधमय अन्न-पान आदि समस्त पदार्थ अत्यंत घृणित और अनंत जीवमय हैं। इन पदार्थोंका स्पर्श करनेमात्रसे अनंत जीवोंका घात होता है। फिर भला खाने-पीनेकी तो बात ही क्या है ? जो पुरुष मद्य, मांसका सेवन करते हैं वे अनंतानंत जीवोंका घात करनेके कारण नरकादिक दुर्गतियोंके दुःख भोगते हैं, फिर वहाँसे निकलकर मलमूत्रके कीड़े होते हैं। और फिर नरकादिकके दुःख भोगते हैं। इस प्रकार उनके दुःखोंकी परंपरा सदाकाल चलती रहती है। इससे यह सिद्ध होता है कि मद्य-मांसादिके सेवन करनेमें महापाप होता है। शहद भी मद्य-मांसके समान है इसलिये इसका सेवन कभी नहीं करना चाहिये।

**यह जीव घर कुटुंबका त्याग क्यों नहीं करता यही दिखलाते हैं—**

**प्रश्न— कर्मोदयान्मे वद देव! कस्मात्।**
**त्यक्तुं न शक्नोति नरो गृहादिम्।।**

**अर्थ**—हे देव! अब कृपाकर यह बतलाइये कि किस कर्मके उदयसे यह जीव घर कुटुंबका त्याग नहीं कर सकता?

**उत्तर— पुरा भवे यो विषये निमग्नो,**
**बभूव भक्त्या हि कुलिंगिभक्तः।**
**पूर्वोक्तसंस्कारवशान्न शक्तो,**
**भवेत्स मोक्तुं गृहबन्धुभार्याम्।।१।।**

**अर्थ**—जो पुरुष पहले अनेक भवोंमें इंद्रियोंके विषयोंमें निमग्न हो रहा था, अथवा भक्तिपूर्वक जो कुदेव, कुशास्त्र और कुगुरुओंका भक्त बन रहा था वह पुरुष अपने पहले भवोंके संस्कारके निमित्तसे अपने घर, भाई, बंधु, मित्र, स्त्री आदिका त्याग कभी नहीं कर सकता।

**भावार्थ**—यह मोह इस संसारी जीवके साथ अनादिकालसे लग रहा है। मोहके ही कारण यह जीव परपदार्थोंको अपना मान लेता है। देखो संतानरहित कोई धनी पुरुष किसी अन्य किसी निर्धन पुरुषके पुत्रको गोद लेकर अपना पुत्र बना लेता है। गोद लेनेके पहले उस पुत्रके साथ उस धनीका कोई किसी प्रकारका मोह नहीं था। उसके दुःख सुखमें उसकी सहानुभूति नहीं थी। परंतु जिस दिनसे वह धनी उस पुत्रको अपना मान लेता है उसी दिनसे वह उस पुत्रके लिए अपना सब कुछ समर्पण कर देता है। उसी दिनसे सेठ-सेठानी दोनों ही उसकी सेवा करते हैं, उसके थोड़ेसे दुःखमें अत्यंतदुःखी होते हैं और

उसके थोड़ेसे रोगमें हजारों रुपये खर्चकर देते हैं। यह सब उस अन्यके पुत्रको अपना मान लेनेका व उसके साथ मोह करनेका फल है। इस मोहके कारण यह जीव अनेक प्रकारके पाप करता है परंतु उसके त्याग करनेका साहस नहीं करता। किसी धनी पुरुषने जिस पुत्रको गोद लिया है यदि वही पुत्र वर्ष दो वर्ष रहकर वापिस जाना चाहता है तो केवल वर्ष दो वर्षके मोहसे ही उसको वापिस जाने नहीं देता। तथा उसके जानेपर रोता है दु:खी होता है। जब वर्ष दो वर्ष के मोहसे इस जीवकी यह अवस्था होती है तो फिर अनादिकालसे लगे हुए इन इन्द्रियोंके विषयोंके मोहकी तो बात ही क्या है उनको तो वह कभी छोड़ ही नहीं सकता। इसी प्रकार इस मोहके ही कारण यह जीव कुदेव, कुशास्त्र और कुगुरुका भक्त बन जाता है। और इस प्रकार मिथ्यात्वको वृद्धिकर अपने आत्मा का स्वरूप भूल जाता है। जब यह जीव काललब्धि और अपने शुभ परिणामोंके द्वारा उस मिथ्यात्वकीका उपशम कर सम्यग्दर्शन प्राप्त करता है तब यह जीव उस सम्यग्दर्शनरूपी प्रकाश के द्वारा अपने आत्माके स्वरूपको पहचानने लगता है तथा जब यह जीव अपने आत्माके स्वरूपको पहचानने लगता है तब उस अपने आत्माके स्वरूपको ग्रहण करने योग्य अपना समझने लगता है और पुत्र, पौत्र, मित्र, स्त्री आदि सबको पर और हेय समझने लगता है। इस प्रकार अपने आत्माके स्वरूपको पहचान लेने पर यह जीव मोहका त्याग कर घर कुटुंबादिकका त्याग कर देता है और फिर अपने आत्मकल्याणमें लग जाता है। इसलिये भव्य जीवोंको सबसे पहले मोहका त्याग कर देना चाहिये। आत्माके कल्याणका सर्वोत्तम उपाय यही है।

**अंधे होनेका कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न— पापोदयात्म्वे वद देव! कस्मात् ?**
**जीवः किलान्धो भवतीह विश्वे।**

**अर्थ**—हे देव ! अब कृपाकर यह बतलाइये कि यह जीव इस संसारमें किस कर्मके उदयसे व कौनसे कार्य करनेसे अंधा होता है ?

**उत्तर— बलात्परेषां नयनानि छित्वा ,**

**यः सुन्दराङ्गीं हृतवान् धनादिम् ।**

**अन्धापमानं कृतवान् कुगर्वाद् ,**

**मृत्वा स चान्धो हि भवेदमुत्रे ।।१०।।**

**अर्थ**—जो पुरुष बलपूर्वक दूसरेके नेत्रोंको फोड़ देता है अथवा जो दूसरेकी सुंदर स्त्रियोंका हरण कर लेता है व धनादिकका हरण कर लेता है अथवा जो अपने मिथ्या-अभिमानसे अंधोंका अपमान करता है वह पुरुष मरकर परलोकमें अंधा होता है।

**भावार्थ**—इसमें किसी प्रकारका संदेह नहीं है कि यह जीव पापकर्मके उदय से ही अंधा होता है तथा वह पाप कर्म किसी दूसरेके नेत्र फोड़ देनेसे भी होता है, सुंदर स्त्रियोंको हरण करनेसे भी होता है, धनका हरण कर लेनेसे भी होता है और अंधोंका अपमान करनेसे भी होता है। इस शरीरमें मुख व मस्तक उत्तम अंग कहलाता है, उस मुखमें भी दोनों नेत्र ही सर्वोत्तम कहलाते हैं। बिना नेत्रोंके न तो यह जीव मुनिव्रत धारण कर सकता है न श्रावक व्रतको अच्छी तरह पालन कर सकता है, न जीवोंकी रक्षा कर सकता है न भगवान् जिनेन्द्रदेवके दर्शन कर सकता है न गुरुके दर्शन कर सकता है और न शास्त्र, स्वाध्याय, अभिषेक, पूजन आदि उत्तम कार्योंको कर सकता है ऐसे उत्तम कार्योंका करनेवाले इन नेत्रोंको फोड़ देना महापाप है। ऐसे ही पाप कार्यके उदयसे यह जीव अंधा होता है। इसी प्रकार किसीकी सुंदर स्त्रीको हरण कर लेना, किसीके धनको हरण कर लेना व दुःखी अंधोंका अपमान करना भी महापाप है, और इन्हीं पापकर्मोंके उदयसे यह जीव अंधा होता है। इसलिए ऐसे पापकर्म इस जीवको कभी नहीं करने चाहिए।

**लूले, लंगड़े व अपंग होनेका कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न— पापोदयान्मे वद देव! कस्मा-**
**न्नाश्छिन्नदेही भवतीह लोके ।।**

**अर्थ**—हे देव! अब कृपाकर यह बतलाइये कि किस पाप कर्मके उदयसे यह जीव लोकमें लूला, लंगड़ा, अपंग होता है?

**उत्तर— हस्तौ परेषां चरणौ च छित्त्वाऽ–**
**तुष्यन्नृणां स्वार्थवशात्पशूनाम् ।**
**दृष्ट्वा ह्यनन्दत्खलु छिन्नदेहं,**
**स स्यादमुत्रेऽखिलछिन्नदेही ।।११।।**

**अर्थ**—जो पुरुष अपने किसी स्वार्थसे मनुष्य व पशुओंके हाथ पैरोंको काट डालता है, अथवा लूले, लंगड़े, अपंग जीवोंको देखकर प्रसन्न होता है वह जीव मरकर परलोकमें छिन्न-भिन्न शरीरको धारण करने वाला व लूला, लंगड़ा, अपंग होता है।

**भावार्थ**—लूला, लंगड़ा होना व अपंग होना व शरीरका छिन्न भिन्न होना महापापकर्मके उदयसे होता है। तथा वह पापकर्म जीवोंको अत्यंत दुःख देनेसे बंधको प्राप्त होता है। तीर्थयात्रा, जिनपूजन, अभिषेक, स्वाध्याय, पात्रदान, तपश्चरण आदि जितने आत्मकल्याणके कार्य हैं वे सब कार्य शरीरके हाथ, पैर आदि शरीरके अंग-उपांगोंसे ही होते हैं। इसलिए अंग-उपांगोंका काट डालना उन आत्मकल्याण करनेवाले तपश्चरण आदि कार्योंमें घोर विघ्न डालना है। अथवा जिस जीवके अंग-उपांग काटे जाते हैं उसको महादुःख होता है। तथा वह दुःख महापाप कर्मोंका कारण बन जाता है। और उन पापकर्मोंके उदयसे ही वह जीव लूला, लंगड़ा व अपंग उत्पन्न होता है। इसके सिवाय अपंग जीवोंको देख देखकर प्रसन्न होना भी पापका कारण है।

उनको देखकर तो करुणा उत्पन्न होनी चाहिये, परंतु जिन जीवोंको करुणाके स्थानमें हर्ष होता है उनको महापाप लगना ही चाहिये और उन पाप-कर्मोंके उदयसे उनके अंग-उपांग-छिन्न-भिन्न होने ही चाहिए तथा होते ही हैं। इसलिए आत्मकल्याण चाहनेवाले जीवोंको कभी भी अन्य जीवोंके अंग-उपांग छिन्न-भिन्न नहीं करने चाहिए। सब जीवोंको अपने आत्माके समान समझकर सब को सुख पहुँचानेका प्रयत्न करना चाहिए। आत्मकल्याणका यह सबसे सरलमार्ग है।

**पशुहिंसक व्याध होनेके कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न— कर्मोदयान्मे वद देव! कस्मात्।**
**व्याधो भवेत्को खलु मन्दभागी।।**

**अर्थ**—हे भगवन्! अब कृपाकर यह बतलाइये कि यह जीव पशुओंको मारनेवाला व्याध किस पापकर्मके उदयसे होता है।

**उत्तर— मांसादिभक्षी ह्यसुहिंसको यो,**
**धर्मस्य द्वेषी कलहप्रियश्च।**
**व्याधश्च पापान्मनुजः स मृत्वा,**
**भवत्यवश्यं हतधर्मकर्मा।।१२।।**

**अर्थ**—जो मनुष्य मांस भक्षण करता है, मद्यपान करता है अनेक जीवोंके प्राणोंका घात करता है, धर्मसे द्वेष करता है और सर्वत्र लड़ाई झगड़ा व कलह करता रहता है, ऐसा मनुष्य उस पाप कर्मके निमित्तसे मरकर अवश्य ही धर्मकर्मसे सर्वथा रहित व्याध होता है।

**भावार्थ**—व्याधके शरीरमें जन्म लेना महापापका कारण है। अनेक जीवोंको मारना, अनेक पक्षियोंको मारना व जीवित पकड़कर उनको अनेक प्रकारके दुःख देना व्याध लोगोंका प्रतिदिनका काम है। इन महापापरूप कामोंको करनेसे ही व्याध लोग प्रायः मरकर नरक ही

जाते हैं। इसीलिए व्याध लोग महापापी गिने जाते हैं। इस महापापके कारण ही कोई भी सज्जाति वाला मनुष्य उनका स्पर्श नहीं करता है। इस श्रेष्ठ मनुष्यजन्म को पाकर भी जो लोग मांस भक्षण करते हैं, मद्यपान करते हैं, कंदमूल, बड़, पीपर, ऊमर, कठूमर, पाकर आदि अनेक जीवोंसे भरे हुए फलोंको खाते हैं, आचार, द्विदल आदि अभक्ष्य पदार्थोंका भक्षण करते हैं, आसव, अरिष्ट, सिरका व मद्य, मांसादिकसे बनी हुई औषधियोंका सेवन करते हैं अथवा थोड़ेसे जिह्वाके स्वादके लिए जो अनेक जीवोंको मारते हैं, अपने विनोदके लिए अनेक जीवोंको मारते हैं, व बिना कारण ही साँप, बिच्छू आदि जीवोंको मार देते हैं। जो लोग धर्मसे द्वेष रखते हैं, धार्मिक कार्योंको न तो स्वयं करते हैं और न किसी दूसरोंको करने देते हैं, जो धर्मकार्योंमें सदा विघ्न करते हैं, अथवा जो मनुष्य कलह करानेमें चतुर होते हैं व कलहको देखकर प्रसन्न होते हैं, जो लोग पशुओंको व मनुष्योंको परस्पर लड़ाया करते हैं ऐसे मनुष्य मरकर अवश्य ही व्याध होते हैं। उस व्याधयोनिमें आकर वे किसी प्रकारका धर्मकर्म नहीं कर सकते, तथा निरंतर हिंसाके ही कार्य करते हैं। जिनके कारण वे मरकर नरक ही जाते हैं। इसलिए मनुष्यजन्म पाकरके कभी भी पापकार्य नहीं करना चाहिए। आत्माको सुख पहुँचाने का यह सबसे सुगममार्ग हैं।

**कुपुत्री प्राप्त करनेका कारण बतलाते हैं—**

**प्रश्न— कर्मोदयान्मे वद देव! कस्मात्।**
**पिता कुपुत्रीं लभतेऽन्यलोके।।**

**अर्थ**—हे भगवान्! अब कृपाकर यह बतलाइये कि किस कर्मके उदयसे परलोकमें जाकर पिताको कुपुत्री प्राप्त होती है?

**उत्तर— कस्यापि बन्धोरपमानहेतोः,**
**प्रदर्श्य चान्यां खलु तत्कुपुत्रीम्।**

**योऽप्रीणयन्निन्द्यसुतामभागी,**
**सचान्य लोके लभते कुपुत्रीम् ।।१३।।**

**अर्थ**—जो मनुष्य अपने किसी भाईका अपमान करनेके लिए किसी अन्य सुंदर कन्याको दिखाकर उसके साथ अपनी निंदनीय कुपुत्रीका पाणिग्रहण कर देता है उस अभागे पुरुषको परलोकमें जाकर कुपुत्री प्राप्त होती है ।

**भावार्थ**—यहाँपर निंद्य कुपुत्री अर्थरूप रहित व अंग, उपांग रहित लूली, लंगडी, अंधी, बहिरी व अन्य अनेक दोषोंसे दूषित कन्या है । यदि कोई पुरुष ऐसी रूपरहित व अंधी, लूली, लंगड़ी कन्याके साथ अपनी प्रसन्नता पूर्वक विवाह करता है उसकी तो कोई बात ही नहीं है, परंतु जो पुरुष ऐसी कन्याके साथ विवाह नहीं करना चाहता और ऐसी कन्याका पिता उसी पुरुषको किसी अन्य दूसरेकी पुत्री को दिखाकर उसे विवाहके लिए प्रसन्न कर लेता है, और विवाह करते समय अपनी सदोष वा लूली, लंगडी वा अंधी बहिरी कन्याके साथ उसका विवाह कर देता है, पुरुष भी महापापी गिना जाता है । इसका कारण यह है कि वह ऐसी कन्याका पिता प्रथम तो उसको ठगता है तथा ऐसी कन्याके साथ विवाह करनेसे उसका अपमान होता है । इस प्रकार मायाचारी करके अपनी कुरूप व सदोष कन्याको देकर उस कन्याका पिता उस जामाताको ठगने वाला और अपमान करनेवाला कहलाता है । तथा इसी पापके कारण परलोकमें फिर भी उसके ऐसी ही कुरूपाएँ व सदोष कन्याएँ उत्पन्न होती हैं । इसलिए सद्गृहस्थोंको ऐसी मायाचारी कभी नहीं करनी चाहिए ।

**ठग उत्पन्न होनेका कारण बतलाते हैं—**

प्रश्न— **पापोदयान्मे वद देव ! कस्मा-**
**न्मृत्वा मनुष्यः खलु वञ्चकः स्यात् ।।**

**अर्थ**—हे देव ! अब कृपाकर यह बतलाइये कि यह मनुष्य मरकर किस पापकर्मके उदयसे ठग होता है ?

**उत्तर— चित्तेऽन्यचिन्ता वचनेऽन्यवार्ता,**
**कायेऽन्यकृत्यं भवदं च यस्य ।**
**स एव मृत्वा भुवि वञ्चकः स्यात्,**
**पूर्वोक्तसंस्कारवशादभागी ॥१४॥**

**अर्थ**—जो पुरुष अपने मनमें कुछ और ही चिंतवन करता है, वचनसे कुछ और ही बात कहता है और शरीरसे कुछ और ही काम करता है इस प्रकार जन्ममरणरूप संसारको बढ़ानेवाली ठगाई करता रहता है वह पुरुष मरकर अपने पहले संस्कारोंके निमित्तसे भाग्यहीन ठग होता है ।

**भावार्थ**—दूसरोंको ठगना भी महापाप है तथा इस महापापको प्रत्येक मनुष्य नहीं कर सकता । अनेक मनुष्य सरल स्वभावके होते हैं, उनसे विश्वासघात व ठगई का काम नहीं हो सकता । जो जीव जन्मजन्मातरसे मन, वचन व कायमें कुटिलता रखते चले आते हैं सोचते कुछ हैं, कहते और कुछ हैं और करते और कुछ हैं तथा जिन्हें ऐसा करनेका अभ्यास अनेक जन्मोंसे होता चला आरहा है ऐसे नीच ही मरकर भाग्यहीन ठग होते हैं । यहाँपर इतना और समझ लेना चाहिये कि मनुष्य पर्यायमें तो ऐसे ठग होते ही हैं, परंतु पशुओंमें भी कौआ, बिल्ली, शृगाल इत्यादि कितने ही पशु ऐसे मायाचारी होते हैं । इसलिए आत्म कल्याण करनेवाले पुरुषोंको ऐसी मायाचारी कभी नहीं करनी चाहिये ।

**बहिरा होने का कारण बतलाते हैं—**

प्रश्न— पापोदयान्मे वद देव ! कस्मात् ।
भवत्यवश्यं बधिरो हि जीवः ॥

**अर्थ**—हे भगवन् ! अब कृपाकर यह बतलाइये कि यह जीव किस पापकर्मके उदयसे व किस पापसे अवश्य ही बहिरा होता है?

**उत्तर**– **आकर्ण्य नृणां कुकथां पुरा योऽ-**
**तुष्यद्धि कृत्वा बधिरापमानम्।**
**श्रुत्वापि वाचोऽश्रुत एव तिष्ठेद्,**
**मृत्वा स मूढो बधिरो भवेत्कौ।।१५।।**

**अर्थ**—जो मनुष्य पहले जन्ममें मनुष्यों की कुकथाएँ सुनकर प्रसन्न होता है अथवा बहरे लोगोंका अपमान कर प्रसन्न होता है अथवा वचनोंको सुनकर भी न सुननेके समान बैठा रहता है वह मूर्ख मनुष्य मरकर इस पृथ्वीपर बहरा ही होता है।

**भावार्थ**—कर्णेन्द्रिय प्राप्त करनेका फल धर्मकथाओंका सुनना है। धर्मकथाओंके सुननेसे व आत्मा आदि तत्त्वोंके यथार्थ स्वरूपको सुननेसे मोक्षकी प्राप्ति होती है तथा यही मनुष्य जन्म प्राप्त करनेका फल है। विकथाओंके सुननेसे पाप कर्मोंका बंध होता है, क्योंकि भोजनकी कथा कहना, चोरोंकी कथा कहना, किसी राष्ट्र व युद्धकी कथा कहना आदि सब विकथाएँ या कुकथाएँ कहलाती हैं। इनके सुननेसे पापरूप परिणाम होते हैं और उन परिणामोंसे पापकर्मोंका बंध होता है उनके उदय होनेपर यह जीव प्रायः बहिरा हो जाता है। इसी प्रकार जो मनुष्य अपने पाप कर्मोंके उदयसे बहिरा हुआ है उसका अपमान करना भी पाप है उस पापके उदयसे भी यह जीव बहिरा होता है। इसी प्रकार जो मनुष्य धार्मिक कथाओंको सुनकर भी बिना सुने हुएके समान आचरण करता है, धर्मशास्त्रों को सुनकर भी उनकी आज्ञानुसार आचारण नहीं करता वह मनुष्य भी मरकर बहिरा होता है। इसलिए धर्मात्मा पुरुषोंको कुकथाओंका सर्वथा त्याग कर देना चाहिये, किसीका अपमान नहीं करना चाहिये और धर्मशास्त्रोंको सुनकर उनकी आज्ञानुसार आचरण करते रहना चाहिये। यही आत्मकल्याणका सरल मार्ग है।

गूँगा होनेका कारण बतलाते हैं—

प्रश्न— कर्मोदयान्मे वद देव ! कस्मात् ।
जीवोऽन्यलोके भवतीह मूकः ।।

अर्थ—हे देव ! अब कृपाकर यह बतलाइये कि किस पापकर्मके उदयसे यह जीव मरकर परलोकमें गूँगा होता है ?

उत्तर— वस्तु ह्यभक्ष्यं रसनाप्रलोभा-
द्योऽभक्षयन्मांसकलेवरादिम् ।
निर्ग्रन्थसाधोरकरोत्प्रणिन्दां,
मृत्वा स मूको भवति ह्यमुत्र ।।१६।।

अर्थ—जो मनुष्य अपनी जिह्वाकी लोलुपताके कारण जीवोंके मांस व कलेवर आदि अभक्ष्य पदार्थोंका भक्षण करता है अथवा जो मनुष्य निर्ग्रंथ मुनियोंकी निंदा करता है वह मनुष्य मरकर परलोकमें अवश्य गूँगा होता है ।

भावार्थ—बोलना, बातचीत करना, स्वाध्याय करना, धर्मोपदेश देना, पढना-पढाना आदि सब जिह्वा इन्द्रियका काम है । यद्यपि भोजनका स्वाद भी जिह्वा इन्द्रियसे लिया जाता है, परंतु स्वाद लेना मोक्षमार्गमें सहायक न होनेसे वह जिह्वा इन्द्रियका फल नहीं समझा जाता । इसलिये जो लोग जिह्वा इन्द्रियकी लोलुपताके कारण मांसादिक अभक्ष्य पदार्थोंका भक्षण करते हैं उन्हें जिह्वा इन्द्रियका फल कभी नहीं मिल सकता तथा गूँगा होनेसे ही उस जिह्वा इन्द्रियके फलका अभाव हो सकता है । इसलिए ऐसे मनुष्य परलोकमें गूँगे ही होते हैं । इसी प्रकार साधुओंकी स्तुति करना, उनकी पूजा बोलना आदि जिह्वा इन्द्रियका फल है, परंतु जो मनुष्य निर्ग्रंथ मुनियोंकी निंदा करते हैं उनको उस जिह्वा इन्द्रियका फल कभी नहीं मिल सकता । इसलिए मुनियोंकी निंदा करनेवाले मनुष्य मरकर गूँगे ही होते हैं ।

